की भावना का ज्ञान भी नहीं रहता, रहस्यवाद में यह मिलाप एक उल्लास की तरंग बन कर आत्मा में जागृत रहता है। जब एक जल-बिन्दु अनन्त जल-राशि में मिलकर अपना व्यक्तित्व खो देता है तब उसे अपने अस्तित्व का ज्ञान भी नहीं रहता। यह भावना अद्वैतवाद की है। लेकिन रहस्यवाद में अस्तित्व का पूर्ण विनाश नहीं होने पाता। मिलाप की भावना करते हुए भी व्यक्तित्व की यह सूक्ष्म जागृति रहती है कि "मैं मिल रहा हूँ।" आत्मा विश्वात्मा से मिलकर भी यह कह सकती है कि "मैं अपने लाल की लाली जहाँ देखती हूँ वहीं पाती हूँ। जब मैं उस लाली को निकट से देखने जाती हूँ तो मैं भी लाल हो जाती हूँ।" यहाँ मैं और लाल में एकता होते हुए भी दोनों का अस्तित्व-ज्ञान अलग-अलग है। व्यक्तित्व का अभिज्ञान रहते हुए इस मिलाप की आनन्दानुभूति ही रहस्यवाद की अभिव्यक्ति है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में 'दो पक्षियों' का रूपक देकर आत्मा और ब्रह्म की अलग सत्ता निरूपित की गई है।[१]

जलालुद्दीन रूमी ने भी आग और तपे हुए लोहे के लाल गोले के रूपक से रहस्यवाद की भावना स्पष्ट की है। जब लोहे का गोला आग से लाल हो जाता है तब उसमें भी आग का गुण आ जाता है, वह किसी को भी जला सकता है किन्तु आग से लाल हो जाने पर भी वह लोहे का गोला तो रहता ही है। उसे हम आग भी कह सकते हैं और नहीं भी कह सकते हैं क्योंकि अन्ततः वह आग के अतिरिक्त लोहे का गोला भी है। अतः वह आग है भी और नहीं भी है। इसी प्रकार आत्मा ब्रह्म के गुणों से ओतप्रोत हो जाने पर ब्रह्म है भी और नहीं भी है। इसमें

---

तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति ॥ ६ ॥
( श्वेताश्वतर उपनिषद् ४—६—७ )

१. द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
'व्यक्ति' का विनाश न होकर उसका विकास है। गुण का लोप न होकर ऐक्य है।

इस प्रकार रहस्यवाद में जीवात्मा की स्थिति एक विरोधात्मक भावना उत्पन्न करती है। जब साधक के द्वारा ब्रह्म की अनुभूति होती है तो वह ब्रह्म में लीन तो अवश्य हो जाता है लेकिन लीन होने की भावना को भी जानता है। जैसे सूर्य के प्रकाश में मोमबत्ती। यद्यपि मोमबत्ती सूर्य के प्रकाश में लीन तो हो जाती है तथापि उसका अस्तित्व भी है क्योंकि वह जलती है।१ वह सूर्य के प्रकाश में नहीं भी है और है भी। यह वाद की भावना है। साधिका आत्मा ब्रह्म की लाली में मिलकर भी होती है 'लो, मैं भी लाल हो गई।'

इस प्रकार रहस्यवाद ब्रह्म की महान् अनुभूति में भी व्यक्तित्व की भावना सुरक्षित रखता है। रहस्यवाद में यह भी निश्चित हो जाता है कि ब्रह्म की शक्ति अपरिमित होकर साधक की शक्ति से उच्चतर है। वह अन्तर्व्यापी होते हुए भी सर्वोपरि है। अन्तर्व्यापी इस रूप में कि वह संसार के कण-कण में वर्तमान है। कणों में व्याप्त इसी ब्रह्म को साधक खोज कर पहचान लेता है। और सर्वोपरि इस रूप में कि साधक के द्वारा हृदयंगम हो जाने पर भी ब्रह्म की सत्ता श्रेष्ठतर रहती है। जिस प्रकार बहुरंगी पक्षी जल में सौ बार डूब कर भी अपने पंखों का रंग नहीं खोता, उसी भाँति सर्वोपरि ब्रह्म संसार में अनेक बार प्रवेश कर

---

१. नव प्रभा लेकर चला हूँ, पर जलन के साथ हूँ मैं।
(मेरी 'किरण-कण' शीर्षक कविता)

भी अपनी उच्चता सुरक्षित रखता है। इसीलिए सूफीमत में हक़ को 'लाहूत' और 'नासूत' इन दो गुणों से विभूषित किया गया है। लाहूत का संबंध हक़ की आध्यात्मिक शक्ति-सम्पन्नता से है और नासूत का सम्बन्ध सांसारिकता से। ब्रह्म संसार में रहते हुए भी संसार से परे है। यह बात साधक में नहीं होती, अतः ब्रह्म के समक्ष वह अप्रधान है। इसीलिए साधक अपने संपूर्ण आत्मसमर्पण के साथ ब्रह्म के समीप पहुँचता है। वह अपनी गतिशीलता में ब्रह्म के समान अवश्य ज्ञात होने लगता है जिस प्रकार गति में एक बिन्दु भी रेखा बन जाता है। और आग की एक चिनगारी अपनी गतिशीलता से सूर्य का मण्डल बना लेती है। लेकिन अन्ततः वह अपने वास्तविक रूप में एक बिन्दु या चिनगारी ही है। इस रहस्यवाद की भावना में प्रेम की प्रधानता है। यह प्रेम ही आत्मा को ब्रह्म के समीप ले जाता है और आत्म-समर्पण में परिणत होता है। इस प्रेम में स्वार्थ या आत्म-तुष्टि की भावना नहीं होती, इसमें होती है एकमात्र अपनी अभिव्यक्ति। इसी अभिव्यक्ति में आत्मा-ब्रह्म में जीवित रहती है जैसे एक तारा पूर्णिमा के चन्द्र के प्रकाश में अपना आत्म-समर्पण करते हुए भी आकाश में चमकता है।

प्रेम का प्रादुर्भाव विवेक में नहीं है। उसकी उदभावना मात्र में है। इसलिए प्रेमके लिए ज्ञान की आवश्यकता नहीं है, वह तो आत्मा का अत्यन्त मधुर संगीत है जिसकी तरंग में व्यष्टि समष्टि में परिणत होती है। विवेक तो शैतान है जो साधक को भावना-पथ से दूर ले जाकर तर्क की मरुभूमि में छोड़ देता है। इसीलिए रहस्यवाद में ज्ञान और विवेक के लिए कोई स्थान नहीं है। अनुभूति के लिए पाण्डित्य की आवश्यकता नहीं है

आवश्यकता है जीवन के निकटतम स्पर्श की और यह स्पर्श प्रेम की अत्यन्त मादक और तीव्र शक्ति से सहज ही प्राप्त किया जा सकता है।

इस प्रेम की चरम अभिव्यक्ति दाम्पत्य प्रेम मे है। अन्य प्रकार का प्रेम किसी न किसी परिस्थिति मे अपूर्ण है, इसकी पूर्णता एकमात्र दाम्पत्य सम्बन्ध मे है। आत्मसमर्पण की भावना इसी दाम्पत्य प्रेम मे फलीभूत होती है। साधक का रोम-रोम एक-एक वाणी बनकर अपने हृदय की विह्वलता का परिचय दे सकता है। इस प्रेम के आलोक मे करुण से करुण भावनाए भी एक अनिर्वचनीय उल्लास से ओतप्रोत रहती है, इसी लिए तो मारगरेट स्मिथ ने कहा है—रहस्यवादी के लिए यह प्रेम जीवन की मदिरा है जिसमे उल्लास का नशा है, जिसने यह मदिरा पी वह सब प्रकार से कृत-कृत्य हुआ।[१]

कबीर के प्रेम मे मादकता, उल्लास और सगीतात्मकता यथेष्ट मात्रा मे है। वह जीवन के अन्तर्तम प्रदेश का स्पर्श करता है। वह हृदय की सम्पूर्ण भावनाभिव्यक्ति से सत्य के समीप पहुचता है। इस प्रेम मे संयोग और वियोग दोनो के चित्र है। लेकिन यह सयोग और वियोग शारीरिक प्रकार का रूपक होते हुए भी इससे परे है। इससे आत्म-जिज्ञासा के साथ आत्म-सुख भी है। इस प्रेम मे उत्सर्ग ही प्राप्ति है और मरण ही जीवन है। इसी विचार को लेकर तो ईशावास्योपनिषद् ने "तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम्" की कल्पना की है। अतः इसमे बुद्धिवाद के लिए स्थान नही है किन्तु यह इतना व्यापक है कि भाषा की भुजाओ से पकडा नही जा सकता। इसी भावना मे जीवन नये-नये

---

१. स्टडीज इन अरली मिस्टिसिज्म, पृष्ठ २५१-२५२

आवश्यकता इस बात की है कि हमारा बुद्धिवाद सृष्टि के कण कण से व्याप्त स्नेह और पारस्परिक हित की भावना खोजे। वह अपनी हंसी के हाथो से जीवन का द्वार खोलना सीखे। लेकिन वस्तुस्थिति यह है कि मनुष्य मनुष्यत्व को भूल कर देवता होने की चेष्टा मे राक्षस बनने जा रहा है। कुर्सी पर बैठकर वह चपरासी को भूल गया है, मोटर पर चढ़-कर उसे राहगीरो से घृणा हो गई है, थियेटरो मे जाकर वह अधे गायक को भूल गया है। वह हसता है लेकिन अपनी हसी को नहीं समझ सकता। उसने अपनी हसी मे यह भी नही खोजा कि यह किसने गुद-गुदाया है! आज का मनुष्य बुद्धिवाद की कसौटी पर स्नेह के फूल को कसकर परखना चाहता है। वह अपनी इन्द्रियो से आत्मा मे चेतनता लाना चाहता है। किसी ने राख से भी कभी दीपक जलाया है?

अरब मे एक जादूगर था। वह अफ़रीका के जलते हुए मरुस्थल की ज़मीन से कान लगाकर बग़दाद के फ़र्श पर चलने वाले प्रत्येक बच्चे के पैरो की ध्वनि को पहचान जाता था और शैतान लड़को के नाम गिनाता जाता था। वह कहता था उसमे यह ईश्वर-प्रदत्त शक्ति थी। कवियो मे भी यही शक्ति है। यदि वे भौतिकवाद की जलती हुई जमीन पर कान लगाकर हृदय की सरल और सूक्ष्म ध्वनिया सुनना चाहे, तो सुन सकते है। उन्हे जीवन की क्रूर प्रवृत्तियो से मनुष्यत्व का संदेश निकालकर घोषित करना है। उनके ऊपर एक उत्तरदायित्व है और इस बुद्धिवाद के युग मे तो यह उत्तरदायित्व और भी बढ़ गया है।

आत्मा की गूढ़ और छिपी हुई सौन्दर्य-राशि का भावना के आलोक से प्रकाशित हो उठना ही 'कविता' है। जिस समय आत्मा का व्यापक

सौन्दर्य निखर उठता है उस समय कवि अपने मे सीमित रहते हुए भी असीम हो जाता है। उस समय क्षण-क्षण मे 'मै' और 'सब' मे विपर्यय होता है। 'मै' चिरन्तन भावनाओ मे 'सब' का रूप धारण करता है और भावना के किसी विशेष दृष्टि-विन्दु में 'सब' 'मै' मे आकर सकुचित हो जाता है। तब व्यक्तिगत भावनाए विश्व की समस्त गति में अबाध रूप से बहती है और समस्त सृष्टि का सगीत एक कण के कंपन मे स्पन्दित होने लगता है। जिस दैवी क्षण में कवि अपने को इस असीम प्रकृति मे विलीन कर देता है। उस समय सृष्टि के समस्त रहस्य उसकी वाणी मे फूट निकलते है।वह अपनी भावनाओ के भीतर किसी प्रजापति को देखता है जो क्षण-क्षण मे ससार का निर्माण और विनाश करता है। रूप और ध्वनियाँ साकार और निराकार होती है, दृश्य और अदृश्य उसे अपने सगीत से ओतप्रोत कर देते है। समस्त जगत हृदय में गतिशीलता भरकर तिरोहित हो जाता है, उसी गतिशीलता का नाम 'कविता' है।

यह गतिशीलता ध्वनि और छन्द मे प्रकट होती है। प्रकृति के समस्त रहस्यो को अपनी पदावली मे केन्द्रीभूत कर कवि स्वय स्रष्टा के रूप मे हो जाता है। वह ससार को उसके वास्तविक स्वरूप का स देश देता है। ससार को आश्चर्य होता है अपने ही उस महान् सौन्दर्य पर जो उसमें इतने काल से छिपा हुआ था। अतः इस छिपे हुए सौन्दर्य को कविता मे स्पष्ट कर देना ही कवि का महान् धर्म है। कवि साधारण मनुष्य से भिन्न होता है। वह जानता है कि किस प्रकार वह अपने को प्रकृति की गतिशीलता मे लीन कर दे और उसके कोने-कोने से परिचित होकर उन तथ्यो को प्रकाशित करे जिनसे जीवन बना हुआ है—जिनसे

सौन्दर्य मे आनन्द की सृष्टि हुई है। सौन्दर्य मे इस आनन्द का प्रादुर्भाव करना ही कविता का परम आदर्श है।

आनन्द का प्रादुर्भाव करने के लिए कवि किस प्रकार सौन्दर्य मे प्रवेश करता है? कवि की अनुभूति भावना के किसी केन्द्र-विन्दु पर जाकर तीक्ष्ण वन जाती है जिससे वह रहस्य के भीतर धंस सके। जब तक कवि अपनी भावना में केन्द्र-विन्दु स्थापित नहीं करेगा, वह किसी सौन्दर्य का उद्घाटन नहीं कर सकता। एक कील को ही लीजिए। वह अपनी समस्त शक्ति अपनी नोक म इस प्रकार एकत्रित कर लेती है कि थोड़ी सी ही गति पाने पर वह किसी पदार्थ म धस जाती है। दूसरे ओर लोहे की मोटी छड अपनी शक्ति को किसी केन्द्र-विन्दु पर न रख सकने के कारण ही मोटी और ठठ पडी रहती है। वह ठोकने पर भी किसी चीज़ में प्रवेश नहीं पा सकती। कवि अपनी भावना का केन्द्र-विन्दु अत्यन्त सूक्ष्म वना लेता है और सरलता से प्रकृति के सौन्दर्य में प्रवेश पा लेता है। वहाँ जाकर वह प्रकृति की सौन्दर्यशाला से वे रत्न उठा लाता है जो ससार के ऊपरी धरातल पर चलने वालो को स्वप्न मे भी प्राप्त नहीं हो सकते।

जब हम अपने दैनिक जीवन के सुख-दुख को इस सौन्दर्य मे तिरोहित कर लेते है तो हमे उस आनन्द के दर्शन होते है जिसमे कली फूल मे परिणत होती है और फूल अपना विकास फल मे करता है। हम उस विश्व-आनन्द के समीप पहुच जाते है जिसमे काले वादल से विद्युत चमक उठती है और जल नदियो के सहारे महासागर मे पहुचकर अपनी सीमा से मुक्ति पा जाता है। साधारण मनुष्य अपनी दिशा भूलकर—

पथभ्रष्ट होकर अस्नेही मनोविज्ञान में दुःख की सृष्टि करता है। यदि वह एक क्षण भर के लिए मौन हो जाय और अन्तरात्मा की पुकार सुन सके तो उसे ज्ञात होगा कि उसका सुख उसके कार्य-कलाप में नहीं है; उसका सुख है अपने 'अह' को भूल जाने में—अपने को असीम बनाने से। इसीलिए तो बौद्धमत में 'शून्यवाद' का महत्त्व है। धर्मकाय की अनुभूति में मनुष्य की चेतना इस प्रकार अवस्थाहीन हो जाय कि उसका किसी से और किसी का उससे कोई स्पर्श न रह जाय। वह एक मात्र 'शून्य' हो सर्वत्र सचरित हो सके। इस शून्यवाद' में ही वास्तविक आनन्द है, उसी में क्लेश से मुक्ति है। फिर जिस प्रकार तलवार के प्रहार से जल नहीं कट सकता उसी प्रकार ससार की कोई भी विषम परिस्थिति उसके आनन्द के प्रवाह को नहीं काट सकती। परिस्थिति यह है कि अपनी ही सीमा से घिरा हुआ व्यक्ति अपने ही 'अह' की प्रतिध्वनि पाकर भयभीत हो उठता है और वह दुःख का अनुभव करने लगता है। यदि वह अपनी परिधि तोडकर शून्य हो जाय—मुक्त आकाश हो जाय—तो उसकी ध्वनि निकल कर असीम में गतिशील हो जाय और वह समष्टि में निर्विकार होकर सचरण करने लगे। यही भावना रहस्यवाद का प्रवेश-द्वार है।

रहस्यवाद आत्मा में विश्वात्मा की अनुभूति है। उसमें विश्वात्मा का मौन आस्वादन है। प्रेम के आधार पर वह आत्मा और विश्वात्मा में ऐक्य स्थापित करता है। मैं 'ऐक्य' ही कहता हूँ 'एकीकरण' नहीं। एकीकरण की भावना अद्वैतवाद में है और ऐक्य की भावना रहस्यवाद में। अद्वैतवाद और रहस्यवाद में कुछ भिन्नता है। अद्वैतवाद में मिलाप

की भावना का ज्ञान भी नहीं रहता, रहस्यवाद मे यह मिलाप एक उल्लास की तरग बन कर आत्मा मे जागृत रहता है। जब एक जल-बिन्दु अनन्त जल-राशि मे मिलकर अपना व्यक्तित्व खो देता है तब उसे अपने अस्तित्व का ज्ञान भी नहीं रहता। यह भावना अद्वैतवाद की है। लेकिन रहस्यवाद में अस्तित्व का पूर्ण विनाश नहीं होने पाता। मिलाप की भावना करते हुए भी व्यक्तित्व की यह सूक्ष्म जागृति रहती है कि "मै मिल रहा हूँ।" आत्मा विश्वात्मा से मिलकर भी यह कह सकती है कि "मै अपने लाल की लाली जहाँ देखती हूँ वहीं पाती हूँ। जब मै उस लाली को निकट से देखने जाती हूँ तो मै भी लाल हो जाती हूँ।" यहाँ मै और लाल मे एकता होते हुए भी दोनो का अस्तित्व-ज्ञान अलग-अलग है। व्यक्तित्व का अभिज्ञान रहते हुए इस मिलाप की आनन्दानुभूति ही रहस्यवाद की अभिव्यक्ति है। श्वेताश्वतर उपनिषद् मे 'दो पक्षियो' का रूपक देकर आत्मा और ब्रह्म की अलग सत्ता निरूपित की गई है।[१]

जलालुद्दीन रूमी ने भी आग और तपे हुए लोहे के लाल गोले के रूपक से रहस्यवाद की भावना स्पष्ट की है। जब लोहे का गोला आग से लाल हो जाता है तब उसमे भी आग का गुण आ जाता है, वह किसी को भी जला सकता है किन्तु आग से लाल हो जाने पर भी वह लोहे का गोला तो रहता ही है। उसे हम आग भी कह सकते है और नहीं भी कह सकते है क्योकि अन्ततः वह आग के अतिरिक्त लोहे का गोला भी है। अतः वह आग है भी और नहीं भी है। इसी प्रकार आत्मा ब्रह्म के गुणो से ओतप्रोत हो जाने पर ब्रह्म है भी और नहीं भी है। इसमें

---

तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति ॥ ६ ॥

( श्वेताश्वतर उपनिषद् ४–६–७ )

१. द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।

'व्यक्ति' का विनाश न होकर उसका विकास है! गुण का लोप न होकर ऐक्य है।

इस प्रकार रहस्यवाद मे जीवात्मा की स्थिति एक विरोधात्मक भावना उत्पन्न करती है। जब साधक के द्वारा ब्रह्म की अनुभूति होती है तो वह ब्रह्म मे लीन तो अवश्य हो जाता है लेकिन लीन होने की भावना को भी जानता है। जैसे सूर्य के प्रकाश मे मोमबत्ती। यद्यपि मोमबत्ती सूर्य के प्रकाश मे लीन सी हो जाती है तथापि उसका अस्तित्व भी है क्योंकि वह जलती है।१ वह सूर्य के प्रकाश मे नहीं भी है और है भी। यह वाद की भावना है। साधिका आत्मा ब्रह्म की लाली से मिलकर भी होती है 'लो, मैं भी लाल हो गई।'

इस प्रकार रहस्यवाद ब्रह्म की महान् अनुभूति मे भी व्यक्तित्व की भावना सुरक्षित रखता है। रहस्यवाद मे यह भी निश्चित हो जाता है कि ब्रह्म की शक्ति अपरिमित होकर साधक की शक्ति से उच्चतर है। वह अन्तर्व्यापी होते हुए भी सर्वोपरि है। अन्तर्व्यापी इस रूप मे कि वह संसार के कण-कण मे वर्तमान है। कणों मे व्याप्त इसी ब्रह्म को साधक खोज कर पहचान लेता है। और सर्वोपरि इस रूप मे कि साधक के द्वारा हृदयंगम हो जाने पर भी ब्रह्म की सत्ता श्रेष्ठतर रहती है। जिस प्रकार बहुरंगी पक्षी जल मे सौ बार डूब कर भी अपने पंखों का रंग नहीं खोता, उसी भाँति सर्वोपरि ब्रह्म संसार मे अनेक बार प्रवेश कर

---

१. नव प्रभा लेकर चला हूँ, पर जलन के साथ हूँ मैं।
( मेरी 'किरण-कण' शीर्षक कविता )

भी अपनी उच्चता सुरक्षित रखता है। इसीलिए सूफीमत में हक को 'लाहूत' और 'नासूत' इन दो गुणों से विभूषित किया गया है। लाहूत का संबंध हक की आध्यात्मिक शक्ति-सपन्नता से है और नासूत का सम्बन्ध सासारिकता से। ब्रह्म ससार मे रहते हुए भी ससार से परे है। यह बात साधक मे नही होती, अतः ब्रह्म के समक्ष वह अप्रधान है। इसीलिए साधक अपने सपूर्ण आत्मसमर्पण के साथ ब्रह्म के समीप पहुचता है। वह अपनी गतिशीलता मे ब्रह्म के समान अवश्य ज्ञात होने लगता है जिस प्रकार गति मे एक विन्दु भी रेखा बन जाता है। और आग की एक चिनगारी अपनी गतिशीलता से सूर्य का मण्डल बना लेती है। लेकिन अन्ततः वह अपने वास्तविक रूप मे एक विन्दु या चिनगारी ही है। इस रहस्यवाद की भावना में प्रेम की प्रधानता है। यह प्रेम ही आत्मा को ब्रह्म के समीप ले जाता है और आत्म-समर्पण मे परिणत होता है। इस प्रेम मे स्वार्थ या आत्म-तुष्टि की भावना नही होती, इसमे होती है एकमात्र अपनी अभिव्यक्ति। इसी अभिव्यक्ति मे आत्मा-ब्रह्म मे जीवित रहती है जैसे एक तारा पूर्णिमा के चन्द्र के प्रकाश में अपना आत्म-समर्पण करते हुए भी आकाश मे चमकता है।

प्रेम का प्रादुर्भाव विवेक में नहीं है। उसकी उदभावना मात्र मे है। इसलिए प्रेमके लिए ज्ञान की आवश्यकता नही है, वह तो आत्मा का अत्यन्त मधुर संगीत है जिसकी तरग मे व्यष्टि समष्टि मे परिणत होती है। विवेक तो शैतान है जो साधक को भावना-पथ से दूर ले जाकर तर्क की मरुभूमि मे छोड देता है। इसीलिए रहस्यवाद मे ज्ञान और विवेक के लिए कोई स्थान नही है। अनुभूति के लिए पाण्डित्य की आवश्यकता नहीं है;

आवश्यकता है जीवन के निकटतम स्पर्श की और यह स्पर्श प्रेम की अत्यन्त मादक और तीव्र शक्ति से सहज ही प्राप्त किया जा सकता है।

इस प्रेम की चरम अभिव्यक्ति दाम्पत्य प्रेम में है। अन्य प्रकार का प्रेम किसी न किसी परिस्थिति में अपूर्ण है, इसकी पूर्णता एकमात्र दाम्पत्य सम्बन्ध से है। आत्मसमर्पण की भावना इसी दाम्पत्य प्रेम में फलीभूत होती है। साधक का रोम-रोम एक-एक वाणी बनकर अपने हृदय की विह्वलता का परिचय दे सकता है। इस प्रेम के आलोक में करुण से करुण भावनाएं भी एक अनिर्वचनीय उल्लास से ओतप्रोत रहती है, इसी लिए तो मारगरेट स्मिथ ने कहा है—रहस्यवादी के लिए यह प्रेम जीवन की मदिरा है जिसमें उल्लास का नशा है, जिसने यह मदिरा पी वह सब प्रकार से कृत-कृत्य हुआ।[१]

कबीर के प्रेम में मादकता, उल्लास और संगीतात्मकता यथेष्ट मात्रा में है। वह जीवन के अन्तर्तम प्रदेश का स्पर्श करता है। वह हृदय की सम्पूर्ण भावनाभिव्यक्ति से सत्य के समीप पहुंचता है। इस प्रेम मे संयोग और वियोग दोनो के चित्र है। लेकिन यह संयोग और वियोग शारीरिक पुकार का रूपक होते हुए भी इससे परे है। इससे आत्म-जिज्ञासा के साथ आत्म-सुख भी है। इस प्रेम मे उत्सर्ग ही प्राप्ति है और मरण ही जीवन है। इसी विचार को लेकर तो ईशावास्योपनिषद् ने 'तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम्" की कल्पना की है। अतः इसमे बुद्धिवाद के लिए स्थान नही है किन्तु यह इतना व्यापक है कि भाषा की भुजाओ से पकड़ा नही जा सकता। इसी भावना मे जीवन नये-नये

---

१. स्टडीज इन अरली मिस्टिसिज्म, पृष्ठ २५१-२५२

अंकुरों में निकलता है, सन्देह और भ्रम की मिट्टी उसका मार्गावरोध नहीं कर सकती। एकमात्र आराध्य के प्रति भावना का चरमोत्कर्ष ही प्रेम की परिभाषा है। कबीर कहते हैं—

*नैना अंतिर आव तूं ज्यूं हौं नैन झंपेउं।*
*ना हौं देखौं और कूं ना तुझ देखन देउ ॥*[1]

जब इसी प्रेम मे विरह की पीडा उठती है तब तो ससार की समस्त करुणा जैसे कण-कण मे विभाजित होकर ओस की भांति द्रवित हो उठती है। आत्मा विरहिणी की भांति चीत्कार कर उठती है। विश्वात्मा एक निष्ठुर प्रेमी की भांति दृष्टिगत होता है जो प्रेम करने की क्षमता लिए हुए भी प्रेम नहीं करता। उसे प्रसन्न करने के लिए शरीर नष्ट करना भी साधारण सी बात है। ऐसी स्थिति मे ब्रह्म अलौकिक धरातल से नीचे आकर एक व्यक्ति की भांति ज्ञात होने लगता है। वह सरलता से मानव हृदय की समझ मे आने लगता है। प्रेमी अपने ब्रह्म को अपने ही क्षेत्र में लाकर उससे प्रेम करना चाहता है। कबीर ने रहस्यवाद मे आत्मा को विरहिणी का रूप देकर अपने निराकार ब्रह्म को भी व्यक्तित्व के अन्दर सीमित कर दिया है। वे कहते है:

*बहुत दिनन की जोवती बाट तुम्हारी राम।*
*जिव तरसै तुव मिलन कूं मन नाहीं विश्राम ॥* [2]

इस प्रेम मे प्रदर्शन की आवश्यकता नहीं है—चातुर्य की भी नहीं। इसमें तो निश्छल भाव से अपने आराध्य की अत्यन्त सरलता से

---

१. कबीर ग्रंथावली, पृष्ठ १६

२ कबीर ग्रंथावली, पृष्ठ ८

अनुभूति होनी चाहिए। कपट के लिए तो कहीं स्थान ही नहीं है। अपने को उच्च आसन पर अधिष्ठित कर प्रेम करने की प्रवृत्ति कमरे में ऊँट खोजने के समान है। रूमी ने अपनी मसनवी में इस सम्बन्ध में एक बड़ी मनोरंजक बात कही है। एक राजा अपने महल में सो रहा था। आधी रात को उसे कमरे में कुछ आहट मिली। उसने जाग कर पूछा—कौन है? आवाज आई कि हम लोग अपना ऊँट खोज रहे हैं। बादशाह ने कहा—ऊँट? क्या ऊँट इस कमरे में है? उन लोगों ने कहा कि हम लोग इस कमरे में उसी तरह ऊँट खोज रहे हैं जैसे तू ऊँचे तख्त पर बैठ कर ईश्वर से मिलने का इरादा कर रहा है।[१] अपने आराध्य की खोज में तो सांसारिक वैभव का साहचर्य ही नहीं है। हृदय की अत्यन्त कोमल और नम्र भावना में ही अपने आराध्य से मिलन होता है। प्रेम में हृदय को टुकड़े-टुकड़े कर देने की आवश्यकता है। पत्थर धूल होकर हवा की गति में मीलों उड़ जाता है। अपने गुरुत्व के बोझ में तो वह जड़ होकर पृथ्वी की छाती पर भार होकर पड़ा रहता है। जिस प्रकार मैली रुई धुनने से सफेद हो जाती है। उसी प्रकार हृदय को खंड-खंड करने से उसमें पवित्रता आ जाती है। इसी लिए तो करुणा प्रेम की सहायिका हो जाती है। यह करुणा की

---

१. सरफरो करदन्द कोसे बुल अजब।
मा हमी गरदेम शब बहरे तलब॥
हे चे मी जोयेद गुफतन्द उशतराँ।
गुफ्त उशतर बाम बर के जुस्त हाँ॥
पस बगुफ्तन्दश कि तू बर तख्ते जा।
चूँ हमी जोई मुलाकाते इला॥ (मसनवी—जलालुद्दीन रूमी)

बाँसुरी उसी की सहचरी है जो वियोगी है। वह इसीलिए रोती है कि उसमे प्राण फूक दिए गए हे। बाँसुरी का एक मुख प्रियतम के ओष्ठ मे है, दूसरा नीचे। एक मुख से वह अधरामृत पान करती है, दूसरे मुख से क्रन्दन। सम्भवतः दूसरा मुख इसीलिए क्रन्दन करता है कि वह अपने आराध्य के मुख मे नहीं है। प्रेम मे अपने आराध्य के वियोग मे आत्मा का यही रुदन है। उस प्रेम मे सुखो की पूर्ण उपेक्षा है। प्रेम की विरहणी को प्रासादो मे भी खडहरो की दुर्गन्धि आती हे। वह एकाकिनो होकर खुद खोजना चाहती है, किसी परिचारिका को साथ नहीं लेती। वह अपने हृदय के सितार पर अनुराग की ऐसी गत बजाती है कि उसका समस्त अस्तित्व ही अनुराग से गूजने लगता है। फिर अपनी गतिशीलता से वह ब्रह्म से मिल जाती है क्योकि ब्रह्म स्वयं अनन्त गतिशील है। और इस गतिशीलता मे लीन हो जाना ही उसकी साधना का पुरस्कार है। जिस प्रकार बीज अपनी अकुरित रेखा मे एक से सहस्र हो जाता है उसी प्रकार आत्मा भी ब्रह्म मे प्रतिफलित होती है।

इस प्रेम और करुणा मे सहोदर सम्बन्ध है। सच्चे प्रेम की प्रस्तावना मे करुणा आ जाती है और करुणा से प्रेम का वास्तविक सौदर्य निखर आता है, जेसे ओस से धुल जाने पर फूल और भी सुन्दर दीख पडता है। इस प्रेम से करुणा फूल से सुगन्धि की भाँति फूट निकलती है। वह उधार नहीं ली जाती। विशुद्ध ब्रह्म की अभिव्यक्ति प्रेम मे उसी भाँति हो जाती है जैसे आनन्द की अभिव्यक्ति सगीत मे है, विकास की अभिव्यक्ति जीवन मे है। इस प्रकार रहस्यवाद मे निम्नलिखित तत्व निहित है—

( १ ) आत्मा मे आध्यात्मिक दृष्टि से अनुभूति की क्षमता हो। अर्थात् आन्तरिक दृष्टि से वह अपने आराध्य को खोजने के लिए सूर्य की किरण की भाँति सर्वत्र गतिशील हो। वह अपनी यात्रा मे दिशाओं को इसी पार छोड कर आगे बढ जाय। वह सप्ताकाश से भी ऊपर जाने की क्षमता रखे।

( २ ) उसमे अपने आराध्य से मिलने की भावना का स्मरण रहे। आत्मा और आराध्य मे ऐक्य हो, एकीकरण नहीं। आत्मा के व्यक्तित्व का विनाश न होकर विकास हो।

(३) आत्मा और आराध्य मे प्रेम निश्छल रूप से प्रगतिशील रहे। इस प्रेम मे आत्मसमर्पण की भावना है। दाम्पत्य प्रेम के अनुरूप ही इसमें सपूर्ण व्यक्तितत्व अनुराग से ओत-प्रोत हो उठे।

रहस्यवाद की कविता इन तीनो तत्वो को लेकर एक आनन्दानुभूति मे जन्म लेती है। यह आत्मा की सबसे पवित्र अभिव्यक्ति है। मेरी कविता के दृष्टिकोण मे यही रहस्यवाद रहा है और इसी मे मेरी भावनाओं का विकास हुआ है।

मै यहा एक बात और स्पष्ट कर दू। कविता भावना के सघर्ष मे चिनगारी की भाति फूट निकलती है। सुख की अपेक्षा दुःख मे प्राणो का अधिक स्पन्दन होता है और प्राणो के स्पन्दन के साथ ही कविता गूज उठती है। यही कारण है कि सूरदास सयोग-शृगार का उतना कवित्वमय चित्रण नहीं कर सके जितना वियोग-शृगार का। दुःख मे कविता स्वाभाविक रूप से आवश्यक हो जाती है। सासारिक जीवन के साथ तो दुःख उसी प्रकार है जैसे दीपक के चमकीले वस्त्र के भीतर

जलन। मनुष्य दर्पण होकर भी अपनी परछाई में बैठा है। वह दर्पण के पीछे बैठ कर अपना प्रतिबिम्ब देखना चाहता है। और यही दुःख का आरम्भ होता है। इस प्रकार दुःख कविता की बड़ी प्रेरक शक्ति है। उसीने जीवन का विवेचन है और अभाव का संकेत। एक कवि यह सब स्वाभाविक रीति से कह जाता है, उसे किसी प्रकार की प्रयास की आवश्यकता नहीं पड़ती। प्रयास से कविता नहीं है—कविता का भ्रम है।

आधुनिक समय के कवि छन्द को कविता का बन्धन मानते हैं। वे मुक्त वृत्त में अपनी भावनाओं को उडेल कर निर्द्वन्द्व रूप से कविता लिखे चले जाते हैं। यह स्वतन्त्रता उन्हें भावों के प्रकाशन में स्वच्छन्दता भलेही प्रदान करे किन्तु यह कविता के नादात्मक रूप की, उसके नैसर्गिक सौन्दर्य की उपेक्षा करती है। कविता की विशेषता तो इसी में है कि वह नियमों के अन्तर्गत रहती हुई भी उनसे परे हो जाती है। फूल पंखुड़ियों में सीमित रहते हुए भी अपनी सुगन्धि में असीम है, सिन्धु अपनी मर्यादा में रहते हुए भी अपनी स्वतन्त्रता में विराट् है। पक्षी पंखों के बन्धन में रहते हुए भी गगन-मण्डल में विचरणशील है। अपने नियमों से ही कविता स्वतन्त्रता की परिधि तक पहुचती है। उसकी स्वतन्त्रता में उसके नियम ही सहायक हैं। यदि कविता नियम-रहित हो जाय तो वह अपनी उच्छृङ्खलता में सौन्दर्य का ही विनाश करती है और बिना सौन्दर्य के स्वतन्त्रता केवल विशृङ्खलता (Chaos) में परिवर्तित होगी।

अतः मैं कविता में उसके भावात्मक और रूपात्मक दोनों प्रकार के सौन्दर्य का समर्थक हूँ। कविता अपनी गति में ही स्वतन्त्र होती है—वह

अक्षरों, शब्दों, और मात्राओं से परे होती है। जिस प्रकार जीवन में आन्तरिक सौन्दर्य के साथ ही साथ, वाह्य सौन्दर्य की अपेक्षा है, सिद्धान्त के साथ आचरण की एकरूपता अपेक्षित है, उसी प्रकार कविता में भी अनुभूति के साथ नियमित गति होनी चाहिए।

आधुनिक कविता में विलास और निराशा की भावना विशेष रूप से है। हमारा कवि दूध पीने वाले बच्चे की तरह इन्द्रियों की गोद में बैठ कर बन्दी हो गया है। फूल अपने लिए फूलता है, काला कीट उसे चुपके से खा डालता है। सौन्दर्य चेतनता की निधि है, विलास उसका विनाश करता है। इन्द्रियों की अग्नि प्रेम को जला देती है। तृप्ति होने पर प्रेम और सौन्दर्य रह कहाँ जाता है? प्रेम के धनुष पर बैठ कर यह विलास बाण की तरह चलता है किन्तु अन्त में पतन ही उसका ध्येय है। विलास तभी स्थायी होता है जब उसमें एक व्यञ्जना होती है—सूर और उमरखैयाम की कविता में जो विलास है वह चिरन्तन है। इसी भाँति अध्यात्म-क्षेत्र में निराशा का मूल्य बहुत अधिक है। कबीर ने अपने पदों में तो आत्मा को 'विरहिन' माना है लेकिन भौतिक क्षेत्र में निराशा श्लाघ्य नहीं है। मैं रहस्यवाद की निराशा का पोषक हूँ, भौतिकवाद की निराशा का नहीं। विनाश और मृत्यु में भी मनुष्य का विकास और जीवन है। मृत्यु की सुई अपने पीछे जीवन का धागा लिए हुए है। जिस प्रकार एक वृत्त की परिधि में बैठा हुआ अन्तिम बिन्दु फिर प्रथम बिन्दु हो जाता है उसी प्रकार विनाश में ही विकास का जन्म होने लगता है। आदि को लौटना ही अन्त का दूसरा नाम है। अतः विकास और विनाश में विरोध नहीं है। वे जीवन के चिरप्रवास के विश्राम हैं।

कविता मे स्थान-स्थान पर मेरे यही विचार अकित हुए है। इसके आगे अपनी कविता की आलोचना करने मे मै असमर्थ हूँ। एक ही भावना से विविध प्रकार की कल्पनाएं क्यो और कैसे हुईं, यह मै जानने मे असमर्थ हूँ। एक ही मिट्टी और पानी मे क्या बात हो गई कि भिन्न-भिन्न रंग के फूल और काँटे एक साथ निकल आए?

---

# छायावाद

प० महावीरप्रसाद द्विवेदी की प्रेरणामयी तर्जनी का सकेत पाकर खड़ी बोली कविता बीसवीं सदी के प्रथम दशाब्द मे अपने पैरो पर खड़ी हो गई और प्रतिभा-सपन्न कवियो की लेखनी की सहायता पाकर साहित्य-निर्माण मे अग्रसर हुई। यह बात दूसरी है कि उस समय भी हिन्दी के अनेक कवि अनुप्रासमयी कोमलकान्त पदावली के सतरगी अवगुठन से सुसज्जित व्रजभाषा की मादकता का मोह नही छोड सके थे और श्यामा, श्याम और करील कुजो की महिमा गाया करते थे। खडी बोली कविता ने ऐतिहासिक इतिवृत्तो और राष्ट्रीय भावनाओ का सहारा लेकर अपना कार्य-क्षेत्र प्रशस्त किया, वह दिनोदिन शक्ति-सचय करने लगी, किन्तु उस समय खडी बोली कविता काव्यगत माधुर्य लाने मे असमर्थ रही। उसका व्याकरण-सम्मत रूप उसके माधुर्य मे बाधा डालता दृष्टिगत होने लगा, काव्यमय होते हुए भी उसकी शब्दावली नीरस और कर्कश ज्ञात होती थी। इस परिस्थिति मे खडी बोली की कविता घटनाओ और व्यक्तियो के बाहरी रूप-रग को निखारने मे और उससे स्फूर्ति प्राप्त कर आवेगपूर्ण कथनो मे ही सीमित रही। उदाहरण के लिए सवत् १९६८ मे लिखी हुई श्री मैथिलीशरण गुप्त की 'न्यायादर्श' शीर्षक कविता के कुछ छद सुनिये :

*काम एक से एक हुए जिनके महान् है*
*अब भी जिसके यश-स्तंभ दंडायमान है*

वीरसिंह का नाम जानता कौन नहीं है
उन्हें महा बलधाम मानता कौन नहीं है
कहते हैं बस, एक पुत्र था पहले उनके,
होते थे सब भीत नाम ही जिसका सुनके
उनके कुल में जन्म लिया था उसने ऐसे
रत्नाकर से हुआ हलाहल प्रकटित जैसे
कुल-कलंक वह राजपुत्र अति अविचारी था
निष्ठुरता की मूर्ति भयंकर बलधारी था
उसके कारण सदा प्रजा शंकित थी सारी
रक्षक भक्षक बने समय की है बलिहारी

आदि। इस प्रकार की कविताओं मे वर्णनात्मकता, उत्साह और आवेश की कमी किसी प्रकार भी नहीं। कथा का सुन्दर रूप, कुतूहलता और घटनाओं की चित्रात्मकता यथेष्ट रूप मे मिलती है और हम यह मान सकते है कि इस प्रकार की रचनाओं ने खड़ी बोली कविता की अभिव्यंजना-शक्ति को बढ़ाने मे विशेष सहायता दी। पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी के सतत प्रयत्नों से खड़ी बोली कविता ने इतनी शक्ति सग्रह की कि वह अब आन्तरिक संघर्षो और मानसिक द्वन्द्वो को प्रकट करने मे समर्थ हो सकी और छायावाद को सच्ची अभिव्यक्ति दे सकी।

छायावाद वास्तव मे हृदय की एक अनुभूति है। वह भौतिक ससार के क्रोड मे प्रवेश कर अनंत जीवन के तत्व ग्रहण करता है और उसे हमारे वास्तविक जीवन से जोड़कर हृदय मे जीवन के प्रति एक गहरी सवेदना और आशावाद प्रदान करता है। कवि को ज्ञात होता है कि संसार मे

परिव्याप्त एक महान् और दैवी सत्ता का प्रतिबिम्ब जीवन के प्रत्येक अंग पर पड रहा है, एक और उसी की छाया से जीवन का पोषण हो रहा है। एक अनिर्वचनीय सत्ता कण-कण में समाई हुई है। फूल में उसकी हंसी, लहरों में उसका बाहुबन्धन, तारों में उसका संकेत, भ्रमरों में उसका गुंजार और मुख में उसकी सौम्य हंसी छिपी हुई है। कवि कौतूहलमयी जिज्ञासा से उस हंसी को, उस बाहुबन्धन को, उस संकेत को, उस गुंजार को और उस सौम्य हंसी को पहचानना चाहता है। इस संसार में उस दैवी सत्ता का दिग्दर्शन कराने के कारण ही इस प्रकार की कविता को छायावाद की संज्ञा दी गई। इस सम्बन्ध में श्रीमती महादेवी वर्मा का कथन है :

'छायावाद ने मनुष्य के हृदय और प्रकृति के उस सम्बन्ध में प्राण डाल दिए जो प्राचीन काल से बिम्ब-प्रतिबिम्ब के रूप में चला आ रहा था और जिसके कारण मनुष्य को अपने दुःख में प्रकृति उदास और सुख में पुलकित जान पड़ती थी। छायावाद की प्रकृति घट, कूप आदि में भरे जल की एकरूपता के समान अनेक रूपों में प्रकट एक महाप्राण बन गई, अतः अब मनुष्य के अश्रु, मेघ के जलकण और पृथ्वी के ओस-बिन्दुओं का एक ही कारण, एक ही मूल्य है। प्रकृति के लघु तृण और महान वृक्ष, कोमल कलियाँ और कठोर शिलाएं, अस्थिर जल और स्थिर पर्वत, निविड अन्धकार और उज्जवल विद्युत-रेखा, मानव की लघुता, विशालता, कोमलता, कठोरता, चंचलता, निश्चलता और मोह ज्ञान का केवल प्रतिबिम्ब न होकर एक ही विराट् से उत्पन्न सहोदर है। जब प्रकृति की अनेकरूपता में, परिवर्तनशील विभिन्नता में कवि ने ऐसा

तारतम्य खोजने का प्रयास किया जिसका एक छोर किसी असीम चेतन और दूसरा उसके सीमा हृदय से समाया हुआ है, तब प्रकृति का एक-एक अंश एक अलौकिक व्यक्तित्व लेकर जाग उठा।'

श्री प्रसाद ने सबसे पहले 'आँसू' मे छायावाद का रूप प्रस्तुत किया। उसके कुछ छन्द सुनिए :

इस करुणा कलित हृदय मे
क्यो विकल रागनी बजती
क्यो हाहाकार स्वरों मे
वेदना असीम गरजती

अभिलाषाओ की करवट
फिर सुप्त व्यथा का जगना
सुख का सपना हो जाना
भीगी पलकों का लगना

झंझा झकोर गर्जन था
बिजली थी नीरद माला
पाकर इस शून्य हृदय को
सबने आ डेरा डाला

शशि मुख पर घूंघट डाले
अंचल में दीप छिपाये
जीवन की गोधूली में
कौतूहल से तुम आये

आदि। पं० सुमित्रानन्दन पंत की 'मौन-निमंत्रण' कविता छायावाद का सर्वोत्कृष्ट उदाहरण है। कुछ छंद उसके सुनिए :

स्तब्ध ज्योत्स्ना मे जब संसार
चकित रहता शिशु सा नादान
विश्व के पलको पर सुकुमार
विचरते है जब स्वप्न अजान

न जाने नक्षत्रो से कौन
निमंत्रण देता मुझको, मौन

सघन मेघो का भीमाकाश
गरजता है जब तमसाकार

दीर्घ भरता समीर निश्वास
प्रखर झरती जब पावस धार
न जाने तपक तड़ित् मे कौन
मुझे इंगित करता तब मौन

इसी प्रकार श्रीमती महादेवी जी की कुछ पंक्तियाँ देखिए :

तिमिर मे वे पद-चिन्ह मिले
युग-युग का पंथी आकुल-मन
बाँध रहा पथ के रजकण चुन
श्वासो मे रूंधे दुख के पल

बन बन दीप, चले
तिमिर मे वे-पद-चिन्ह मिले

अलसित तन मे विद्युत सी भर
वर बनते मेरे श्रम-सीकर
एक-एक आँसू मे शत-शत
शतदल स्वप्न खिले
सजनि, प्रिय के पद-जिन्ह मिले

इस सबंध मे मेरी भी एक कविता है :

प्रिय, तुम भूले मै क्या गाऊं
जिस ध्वनि मे तुम बसे उसे
जग के कण कण मे क्या बिखराऊं
शब्दो के अधखुले द्वार से अभिलाषाएं निकल न पाती ।
उच्छ्वासो के लघु लघु पथ पर इच्छाएं चल कर थक जाती ।।
आह, स्वप्न संकेतो से मै
कैसे तुमको पास बुलाऊं
जुही-सुरभि की एक लहर से निशा बह गई डूबे तारे
अश्रु-बिन्दु मे डूब डूब कर हग-तारे ये कभी न हारे
दुख की इस जागृति मे कैसे
तुम्हें जगा कर मै सुख पाऊं
प्रिय, तुम भूले मै क्या गाऊं

इस प्रकार छायावाद ने हिन्दी कविता मे एक नवीन शैली प्रचलित की। एक तो हिन्दी साहित्य मे रहस्यवादी महाकवि कबीर, सूर और जायसी की परपरा ने और दूसरी ओर महाकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर की नोबुल-पुरस्कार-प्राप्त 'गीताजलि' ने खड़ी बोली हिन्दी की इस शैली के प्रसार

मे विशेष सहायता दी। सन् १६१६ मे समाप्त होने वाले विश्वव्यापी महायुद्ध की प्रतिक्रिया ने भी भारतीय जनता की मनोवृत्ति को भौतिकवाद की ओर से मोडकर आत्मा की अनुभूतियो की ओर अग्रसर किया और बीसवी शताब्दी की दूसरी दशाब्दी से महाकवि प्रसाद, पंत, निराला, नवीन, महादेवी और माखनलाल चतुर्वेदी इस क्षेत्र मे प्रशसनीय रचनाओ की सृष्टि करने लगे।

छायावाद ने हिन्दी कविता को अनेक प्रकार से प्रभावित किया है। उपर्युक्त उदाहरणो से यह स्पष्ट हो गया होगा कि छायावाद ने हिन्दी कविता के न केवल भाव-पक्ष को किन्तु भाषा-पक्ष को भी अत्यन्त सौष्ठव प्रदान किया है। जहाँ भाव-पक्ष अनुभूति से मनोवैज्ञानिक और प्राकृतिक चित्रो से परिपूर्ण हो गया है वहाँ भाषा भी भावो के अनुकूल अत्यन्त मधुर एव सगीतपूर्ण हो गई है। छायावाद ने वास्तव मे हिन्दी कविता को काव्य की उच्चतम सभावनाओ से सपन्न कर दिया है। उच्च-कोटि की कल्पना, प्रकृति के रहस्यो का उद्घाटन, सुख-दुख की एक तीव्र सवेदना, सौन्दर्य का एक आलोकमय दृष्टिकोण और चित्रात्मकता छायावाद की विभूतियाँ है जो खड़ी बोली हिन्दी कविता को प्राप्त हुई।

कई प्रगतिवादी आलोचको ने छायावाद के विरुद्ध अपना मत देते हुए यह कह दिया है कि छायावाद का युग समाप्त हो गया और अब प्रगतिवाद का युग आ गया है। किन्तु ऐसे समालोचको ने छायावाद का वास्तविक अर्थ नही समझा है। साहित्य के दो भाग हुआ करते है। पहला तो साधना-सम्मत जिसमे युग-युग की परंपराओ को पोषित कर जीवन के परिष्कार का दृष्टिकोण रहता है और दूसरा परिस्थिति-

सम्मत जिसमें समसामयिक आवश्यकताओं की प्रेरणाएँ आन्दोलन किया करती हैं। छायावाद और रहस्यवाद प्रथम कोटि में आते हैं और प्रगतिवाद दूसरी में। मैं साहित्य के स्वस्थ जीवन के लिए दोनों को आवश्यक समझता हूँ। छायावाद सभी साहित्यों में और सभी कालों में पाया जाता है। उसे मैं आत्म-परिष्कार का सब से बड़ा साधन समझता हूँ। वह मानवता का एक चरम लक्ष्य-बिन्दु है जिससे जीवन की जड़ परिस्थितियों में उठकर विशुद्ध जीवन की शक्तिमयी अनुभूतियाँ प्राप्त होती हैं जिनसे मनुष्य युग-युग के आघातों को सहन करता हुआ दृढतापूर्वक अपने विकास-पथ पर अग्रसर होता है। मानवता के इतिहास में छायावाद इसी प्रकार आगे चलता जायगा और जिस प्रकार सहस्रों वर्ष पूर्व वेद की ऋचाओं में यह छायावाद और रहस्यवाद था उसी प्रकार आज से सहस्रों वर्ष बाद भी किसी दूसरे रूप में यह छायावाद और रहस्यवाद होगा। इसके साधन भिन्न होंगे, इसकी भाषा भिन्न होगी किन्तु इसकी भावना किसी प्रकार भी भिन्न न होगी।

———

# रंगमंच

जिस प्रकार शिशु अपने दोनों हाथ फैलाकर चन्द्र-खिलौना मांगता है, असम्भव घटनाओं के अस्तित्व के लिए हठ करता है, उसी प्रकार नाट्यशाला में बैठी हुई जनता मंच से एक असम्भव सुख लूटना चाहती है, पात्रों से अनुचित और कठिन अभिनय मांगती है। इसमें सन्देह नहीं कि पात्रों का अभिनय जनता की रुचि के अनुसार होना चाहिए, किन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं है कि जनता की गिरी हुई आकांक्षाओं और साधारण रुचि के अनुसार ही पात्रों का अभिनय हो। पात्रों में कला की उत्कृष्टता हो सकती है, पर यह नहीं कहा जा सकता कि जनता उस उत्कृष्ट कला के रूप की उत्कृष्ट रूप से प्रशंसा अथवा सराहना कर सकेगी अथवा नहीं। जिस समय विविध विचारों में डूबी हुई, कला के रूप की विभिन्न कल्पनाएं करती हुई, जनता नाट्यशाला में प्रवेश करती है, उस समय संचालकों को इस बात का डर सदैव ही बना रहता है कि उनका नाटक दर्शकों द्वारा प्रशंसित होगा अथवा नहीं। उस समय वे जनता की रुचि को पहचानना चाहते हैं। यदि उनकी कला दर्शकों को पसन्द आ गई तब तो उनकी सोने की थैली का वजन बढ़ जाता है अन्यथा धन-व्यय करने पर भी उनके सिर गालियों का बोझ पड़ता है। ऐसी स्थिति में नाटककार और संचालक दर्शकों की रूचि के पीछे ऐसे दौड़ते हैं जैसे एक रंगीन तितली के पीछे उत्सुक और भोले बालक। यदि उन्हें यह ज्ञान हो जाय कि जनता के

हृदय की माग क्या है तो नाट्यशालाओ की सख्या अमावस की रात के तारो की भाति बढ़ जाय। लोग चाहते क्या है, यही समझना तो कठिन प्रश्न है। रस्किन ने एक स्थान पर लिखा है कि जनता एक बच्चे के समान है। जिस प्रकार एक शिशु अपने विचारो के इन्द्रधनुप मे विविध भावनाओ का रग भरा करता है और कुछ क्षणो के बाद उसे मिटा देता है, उसी प्रकार जनता किसी समय एक प्रकार के विचारो मे पूर्णरूप से सलग्न होकर उसी विचार को इन्द्रधनुप के समान मिटा देती है। जो चीज़ एक समय उसे प्रिय थी वही दूसरे समय उसे अप्रिय हो जाती है। ऐसी स्थिति मे नाटक के सचालक वेचारे क्या करें! जो नाट्य-सामग्री एक बार दर्शकों के हृदय मे विप्लव मचा चुकी थी वही सामग्री कुछ दिनो के बाद धूल मे फेक दी जाती है। इसके मुख्यत. दो कारण है—प्रथम तो शिशु के समान जनता की अपरिमार्जित बुद्धि और द्वितीय जनता की धार्मिक प्रवृत्ति।

भारतीय नाटक का जन्म धर्म की गोद मे हुआ था। उसी के सहारे नाटक मे जीवन की शक्तिया आई और उसी ने उसका अस्तित्व ससार मे रहने दिया। ग्रीस के सुखान्त नाटक जिस प्रकार डायोनीसस की पूजा के रूप से प्रारम्भ हुए उसी प्रकार भारतीय नाटक का भी धर्म से बड़ा गहरा सम्बन्ध है। भारतीय नाटक और मच की उत्पत्ति के विपय मे ई० पी० हारविज़ रचित "दि इडियन थियेटर" मे लिखा है—"एक बार सभी देवता मिलकर ब्रह्मा के पास गए और उन्होने उनसे अपने मनोरजन की सामग्री माँगी। ब्रह्मा ने ऋक् से नृत्य, साम से गान, यजुर् से अभिनय और अथर्व से भाव लेकर एक नाट्यवेद की रचना

की। पहला रंगमंच बनाने के लिए विश्वकर्मा बुलाया गया और उसने इन्द्रभवन मे एक विशाल मञ्च का निर्माण किया। उस मञ्च के ऊपर प्रथम बार इन्द्रध्वज त्यौहार के अवसर पर समवकार के रूप मे अमृत-मथन का अभिनय किया गया, उसके बाद डिम के रूप मे त्रिपुर-दाह का। नाटक मे अपने पुत्र और शिष्यो के साथ भरतमुनि ने तथा गन्धर्व और अप्सराओ ने अभिनय किया था। राजा नहुष ने पहली बार पृथ्वी पर रंगमञ्च की स्थापना की थी और अभिनय कराने के लिए उन्होने स्वर्गीय देवागनाओ, अप्सराओ और गन्धर्वो को पृथ्वी पर आने के लिये बाध्य किया था। यह बात कहा तक सत्य अथवा असत्य है, यह तो नही कहा जा सकता किन्तु हमारे पूर्व-ग्रन्थो के इस वर्णन से ही तीन बाते निष्कर्ष के रूप मे मिलती है:—

( १ ) नाटक के तत्व हमारे वेदो मे वर्तमान थे।

( २ ) धार्मिक अवसर पर ही हमारे यहाँ नाटको के अभिनय हुआ करते थे।

( ३ ) स्त्री-पुरुष समान रूप से भाग लिया करते थे, क्योकि उस समय नाटक एक धार्मिक संस्था के रूप मे माने जाते थे।

नाटक की इस परम्परागत कथा ने ही भारतीयो के हृदय मे धर्म और नाटक का ऐसा एकीकरण कर दिया कि सारी जनता के हृदय मे नाटक मे धर्मतत्व देखने की उत्कंठा-सी उत्पन्न हो गई। यही कारण है कि पुराने नाटको मे धर्म का तत्व व्यापक रूप से पाया जाता है। जब भारतीयो के हृदय एक बार धर्ममय नाटको मे मिल गए, तब उनसे यह कैसे आशा की जा सकती थी कि वे एक बार ही धर्म के वातावरण से

निकलकर अन्य प्रकार के नाटकों की ओर अपनी आँख उठा सकेंगे। भारतीय जनता की यही रुचि जो इस समय धर्म और वर्तमान-कालीन सभ्यता की सर्वतोन्मुखी प्रवृत्ति के बीच मे उलझी है—किसे ग्रहण करे और किसे त्यागे—वर्तमान मच-सचालकों की असुविधा का कारण बन रही है ।

जनता की धार्मिक प्रवृत्ति पर प्रकाश डालने के पश्चात् उसकी अपरिमार्जित बुद्धि पर विचार कीजिये। हिन्दी मे अच्छे नाटकों की सख्या प्रातःकालीन तारो की भांति बहुत ही कम है। ऐसी स्थिति मे जब कि जनता को यह अवसर ही नहीं दिया जाता कि वह अच्छे-अच्छे नाटकों को देखकर अपनी प्रवृत्तियो और भावनाओ को मॉज सके, तब उससे परिमार्जित रुचि की आशा करना वैसाही है जैसा किसी भूखी भिखारिणी से विविध व्यजनो की स्वादोत्कृष्टता का पता पूछना । जब दर्शकमडली नाटक के वास्तविक तत्वो को जानती ही नहीं तब, ऐसी स्थिति मे, वह किस प्रकार अपनी रुचि को सुधार सकती है ?

अभी उस दिन प्रयाग के विश्वम्भर-पैलेस मे न्यू अलफ्रेड थियेट्रीकल कम्पनी आई थी। नाटक था 'गणेश-जन्म'। मैं भी एक आलोचक की हैसियत से वहॉ गया था। आदि से अत तक देख लेने पर मुझे ज्ञात हुआ कि सचालक अथवा नाटककार ने नाटक के आदर्शों को पाने की चेष्टा तो नहीं की, वरन् जनता की अपरिमार्जित रुचि मे गुदगुदी पैदा करने की कोशिश की है। दृश्यों की जगमगाहट और पर्दो की 'फट-फटाहट' ही नाट्यशास्त्र का अग बन गई थी। जनता के हृदय मे कौतूहलवर्द्धक भावनाओ को जागरित करने की विधिया जुटाई गई थी।

सती का सीता के रूप में अकस्मात् परिवर्तित हो जाना, शिव के काष्ठ-निर्मित नन्दी का अपने पैरों पर खड़े हो जाना, मंच पर दक्ष-प्रजापति का सिर काटा जाना, कामदेव का पुष्पबाण से उजड़ी हुई प्रकृति में पीले और गुलाबी फूलों का अकस्मात प्रादुर्भाव कर देना, मंच पर गणेश का सिर काट कर उनके शरीर में हाथी का सिर जोड़ देना आदि कितनी ही घटनाएं दर्शकों के हृदय में आश्चर्य और कौतूहल उत्पन्न करनेवाली थीं। कथानक का पता नहीं था कि वह किस कोने में पड़ा हुआ है। ऐसा ज्ञात होता था कि मंच किसी जादूगर की दुकान है, जहाँ क्षण-क्षण में आश्चर्यजनक परिवर्तन होता रहता है। कथावस्तु रास्ता भूलकर न जाने कहाँ पिछड़ गई थी, पर कौतूहलवर्द्धक घटनाएं एक-एक कर मंच पर आती जाती थीं, मानो नाटक के संचालक ने अपना 'कमाल' दिखलाने के लिये ही प्रयाग की सारी जनता को आमन्त्रित किया हो! बीच में सिनेमा का प्रयोग भी किया गया था और उसके अन्तिम दृश्य का जोड़ मंच के अभिनय से दिखलाया गया था। दर्शकों के हाथ रुक न सके। मुख के शब्दों के साथ-साथ हाथों ने भी तालियों के शब्द से सराहना की। सारा पैलेस करतल-ध्वनि से गूंज गया। "स्प्लेंडिड", "सुपर्ब", "एक्सीलैंट" और "खूब-खूब" के शब्दों के शोर में तालियों का शोर मिल गया। नाटक के समाप्त होने पर मैंने दर्शकों से जो पैलेस से हर्ष, प्रशंसा और उत्साह की मुद्रा से निकल रहे थे, पूछा—नाटक कैसा हुआ? सभी ने प्रशंसा से सिर हिलाकर कहा—"कमाल है!" यह थी जनता की रुचि।

डब्लू० ए० डारलिंगटन ने अंग्रेजी में एक किताब लिखी है। उसका

नाम है—"लिटरेचर इन दी थियेटर" ( Literature in the Theatre )। उसमे उन्होंने लिखा है कि नाटक के तीन तत्व है—कथावस्तु, शैली और चरित्र। उन नाटको मे जो जनता मे आदृत है, उनमे कथावस्तु का तो अधिक विस्तार रहता है, पर दो पैसे के मूल्य का चरित्र और शैली का प्राय: अभाव रहता है। जो नाटक साहित्यिक नाटको की श्रेणी मे आता है, और जो अभिनेताओ द्वारा 'रद्दी' कहा जाता है, उसमे शैली की उत्कृष्ट मात्रा रहती है, कुछ चरित्र-चित्रण और कथानक प्राय: शून्य-सा रहता है। आदर्श नाटको मे ये बाते विस्तार से पाई जाती है। नाट्यशास्त्र का जो विद्यार्थी है, यदि वह मन लगाकर नाटको का रगमच पर अध्ययन करे और यदि वह नाटको के बाह्य और अन्तरतम रूप पर विचार करे, तो कुछ ही दिनो मे उसे कथावस्तु मे आनन्द नही आवेगा। नाटको को अधिक सख्या मे देखकर उसे कथानक की ओर से वैसे ही अरुचि हो जायगी जैसे कि एक बहुत मिठाई खानेवाले को मिठाई खाने के पश्चात मिठास से हो जाती है। उसका एक कारण है। अनेक नाटको का कथानक आपस मे मिलता-जुलता सा है। कहते है, ससार मे केवल सात कथानको का ही अस्तित्व है। भिन्न-भिन्न नाटक, किताब और उपन्यास के कथानक उन्ही सात कथानको के रूप मे यत्र-तत्र परिवर्तित कर बनाये जाते है। ऐसी स्थिति मे बहुत सम्भव है—सम्भव क्या, सत्य ही है कि अनेक नाटको का कथानक एक-दूसरे से बहुत मिलता-जुलता हो। इसी सादृश्य के कारण नाट्य-शास्त्र के विद्यार्थी का ध्यान स्वभावत: पुनरुक्तिमय कथा-वस्तु की ओर से हटकर चरित्र-चित्रण की विभिन्नताओ अथवा शैली

की रीतियों की ओर आकृष्ट होता है। जहाँ तक कि यदि नाटक में विशेष कथावस्तु न भी हो तो उसे इस बात की चिन्ता न होगी। वह तो नाटक की अधिक रोचक और विविध विचारों से युक्त शैली की ओर ध्यान देगा। इसलिये जनता, जिसे नाटक के कथा-साहश्य का कम ज्ञान है शैली और चरित्र की अपेक्षा कथावस्तु की ओर अधिक आकर्षित होगी। दूसरी ओर नाटकों का मनन करनेवाला विद्यार्थी, जिसे कथा साहश्य का ज्ञान है, कथावस्तु की ओर ध्यान ही न देगा। इसलिए जो नाटककार जनता की प्रशंसा चाहते हैं वे चरित्र-चित्रण और शैली की ओर कम ध्यान देकर कथावस्तु की ओरही अधिक ध्यान दें। उनके नाटकों में उपन्यासों के समान कहानियाँ हों। दर्शकों का ध्यान आकर्षित करने के लिए उनके पास काफी "मसाला" हो, तभी वे जनता की प्रशंसा के पात्र बन सकते हैं, अन्यथा नहीं।

डारलिंगटन के इस मत से मैं पूर्णरूप से सहमत इसलिए नहीं हूँ कि वह पाश्चात्त्य जनता अथवा दर्शकों की रुचि देख रहा है और मैं पूर्वीय जनता की रुचि पर ध्यान दे रहा हूँ। मैं यह मानता हूँ कि दर्शकों को, जो समान रूप से नाटक के तत्वों को नहीं जानते, चरित्र-चित्रण और शैली पसन्द नहीं, किन्तु केवल कथावस्तु या कहानी ही भारतीय दर्शक-वृन्दों का मनोरंजन नहीं कर सकती। पाठकों की बात दूसरी है। वे एक कोने में बैठ कर अपने ही ध्यान के संसार में पात्रों की कल्पना करके कथावस्तु का आनन्द लूट सकते हैं, पर दर्शकों के साथ बात ही दूसरी हो जाती है। रुचि परिष्कृत न होने के कारण वे कुछ तमाशा देखना चाहते हैं। अतएव कहानी के साथ ही यदि आश्चर्य-जनक घटनाओं का

भी समावेश हो—चरित्र की बहुरंगी रूप-रेखा हो—तो दर्शकों की कौतूहलता और प्रसन्नता दुगुनी बढ़ जायगी और उनके मुख से 'वाह-वाह' की ध्वनियां अवश्य निकल आयेंगी। इसलिये कुतूहलवर्द्धक घटनाओं और पात्रों की अनेकता का अस्तित्व कहानी के साथ-साथ ज़रूरी है। तभी नाटककार को प्रशंसा का पुरस्कार मिल सकता है। केवल कहानी द्वारा ही दर्शक-हृदय नहीं समझाया या बहलाया जा सकता।

रंगमंच की जनता के विषय को छोड़कर अब रंगमंच की विवेचना करना आवश्यक है। नाटकों का सार्थक अस्तित्व मैं रंगमंच के सम्बन्ध से ही समझता हूं। पूर्वकाल में भी, जब नाटक अपने शिशुपन में था, नाच और वार्तालाप नाटक के अनिवार्य सहायक थे। सत्रहवीं शताब्दी में इंगलैंड में नाटकों की सूचना पात्रगण नाटक के वस्त्र पहनकर घूम-घूम कर दिया करते थे। नाटक और अभिनय ये दो ऐसी वस्तुएं हैं जो एक दूसरे से अलग नहीं की जा सकती। मेरे विचार से किसी भी भांति नाटकों की उत्कृष्टता का निर्णय बिना मंच के सम्पर्क के नहीं हो सकता। यदि नाटक प्राण हैं तो मंच उसका शरीर। जो नाटक मंच पर खेले जाने पर अपना बहुत-सा सौन्दर्य खो देते हैं वे चाहे साहित्य की दृष्टि से कितने ही अच्छे क्यों न लिखे गये हों, पर अच्छे नाटकों की श्रेणी में रखने के सर्वथा अनुपयुक्त हैं। रंगशाला में नाटक का महत्व मंच पर खेले जाने पर हैं, साहित्यिक ख्याति से नहीं। वहां नाटक प्रथमतः अभिनय करने की वस्तु है, फिर साहित्य की उज्ज्वल रत्नराशि। यह एकान्त सत्य है, पर इसका रूप रंगशाला के महारथियों ने बहुत विकृत

कर दिया है। वे समझते है कि रगमञ्च का अभिनय एक बात है और साहित्य दूसरी। नाट्य-मञ्च पर अभिनय होने वाली चीज साहित्य हो ही नही सकती। बात यह है कि नाटक वस्तुतः कथोपकथन मे ही लिखे जाते हैं और इसलिए साधारण बोलचाल की ही भाषा उन मे प्रयुक्त होती है। साधारण बोलचाल की भाषा जो साधारण जनता मे प्रचलित है, साहित्य का स्वरूप कभी ग्रहण नही कर सकती। उसके बोलचाल का नग्न सग्रह साहित्य नही कहा जा सकता। इसके विपरीत जब नाटक के पात्र साहित्यिक भाषा का प्रयोग करने लगते है तो वे जीवन की साधारण भाषा से बहुत दूर पड जाते है और उनके शब्द और वाक्य उपहासास्पद और अ-नाटकीय हो जाते है। अतएव यह निश्चय है कि जो वस्तु मञ्च पर कही जाती है वह साहित्य नही और जो साहित्य मञ्च पर लाया जाता है वह नाटकीय नही है। अतः यह स्पष्ट है कि नाट्य-वस्तु और साहित्य मे आकाश-पाताल का अन्तर है। वे कहते है कि नाटक बोलने और अभिनय करने की वस्तु है और साहित्य पढने तथा मनन की। कला के दो रूप एक-दूसरे से बिलकुल विपरीत है।

लगभग चौदह वर्ष हुए, मिस्टर ई० सी० मोटेग्यू ने इसकी बडी खोज की थी। अन्त मे उनके कथन का तात्पर्य यही था कि नाटक जितने ही अधिक साहित्यिक होगे उतने ही अधिक वे रग-मञ्च के अयोग्य और जितने ही अधिक वे रगमच के योग्य उतने ही अधिक अ-साहित्यिक होगे। यही सिद्धान्त अमेरिका के एक प्रसिद्ध अभिनेता मिस्टर जेम्स के० हैकेट ने प्रदर्शित किया है। उन्होने मिस्टर डारलिगटन को एक पत्र मे लिखा है—

